उड़ कंपन मृदु मृदु उर स्पंदन
चपल वीचि पद चार!
शत भावों के विकच दलों से
मंडित एक प्रभात
खिली प्रथम सौंदर्य पद्म सी
तुम जग में अवदात
भृंगों-से अगणित रवि शशि ग्रह
गूँज उठे प्रभात
चमज्जलधि हिल्लोल विलोड़ित
गंध अंध दिशि वात!

जननी के अनिमिष पलकों पर
स्वर्णिम स्वप्न समान
उदित हुई थी तुम अनत
यौवन में चिर अम्लान
चंचल अंचल में फहरा कर
भावी स्वर्ण विहान
स्मित आनन पर नव प्रकाश से
दीपित नव दिनमान!

सखि! मानस के स्वर्ग पाश म
चिर सुख में आसीन
अपनी ही सुषमा में अनुपम
इच्छा में स्वाधीन
प्रति युग में आती हो रंगिणि!
रच रच रूप नवीन
तुम सुर-नर-मुनि-ईप्सित अप्सरि!
त्रिभुवन भर में लीन!

मतामीम

अंग अंग अभिनव शोभा का
नव वसंत सुकुमार,
भृकुटि भंग नव नव इच्छा के
भृंगों का गुंजार
शत शत मधु आकांक्षाओं से
स्पंदित पृथु उर भार,
नव आशा के मृदु मुकुलों से
पुलकित तनु पदचार।

निखिल विश्व से निज गौरव
*महिमा सुषमा कर दान*
निज अपलक उर के स्वप्नों से
प्रतिमा कर निर्माण
पल पल का विस्मय विधि विधि की
प्रतिभा कर परिधान
तुम्हें कल्पना औ' रहस्य में
छिपा दिया भगवान!
जग के दुख सुख पाप ताप
तृष्णा ज्वाला से हीन
जरा जन्म भय मरण शून्य
यौवनमयि नित्यनवीन
अतल विश्व शोभा वारिधि में
मज्जित जीवन मीन
तुम अदृश्य अस्पृश्य अप्सरी
निज सुख में तल्लीन।

(फरवरी १९१२)

प्रगतिवाद की ओर बढ़ रहा है।
मार्क्सवादी विचारधारा से प्रभावित।

द्रुत झरो जगत के जीर्ण पत्र!
हे स्रस्त-ध्वस्त! हे शुष्क-शीर्ण!
हिम ताप पीत मधु-वात भीत
तुम वीत राग, जड़ पुराचीन!!

निष्प्राण विगत-युग! मृत विहंग!
जग-नीड़ शब्द औ' श्वास-हीन
च्युत अस्त-व्यस्त पंखों-से तुम
झर झर अनन्त में हो विलीन!

कंकाल जाल जग में फैले
फिर नवल रुधिर, पल्लव लाली!
प्राणों की मर्मर से मुखरित
जीवन की मांसल हरियाली!

मंजरित विश्व में यौवन के
जग कर जग का पिक मतवाली
निज अमर प्रणय स्वर मदिरा से
भर दे फिर नव युग की प्याली!

[illegible]

(...री १४)

## गा, कोकिल

गा कोकिल बरसा पावक कण!
नष्ट भ्रष्ट हो जीर्ण पुरातन
ध्वंस भ्रंश जग के जड़ बंधन!
पावक पग धर आए नूतन
हो पल्लवित नवल मानवपन!

गा कोकिल भर स्वर में कंपन!
झरें जाति कुल वर्ण पर्ण घन
अंध नीड़-से रूढ़ि रीति छन
व्यक्ति राष्ट्र गत राग द्वेष रण
झरें मरें विस्मृति में तत्क्षण!

गा कोकिल गा—कर मत चिंतन!
नवल रुधिर से भर पल्लव तन
नवल स्नेह सौरभ से यौवन
कर मंजरित नव्य जग जीवन
गूँज उठें पी पी मधु सब जन!

गा कोकिल नव गान कर सृजन!
रच मानव के हित नूतन मन
वाणी वेश भाव नव शोभन
स्नेह सुहृदता हो मानस धन
करें मनुज नव जीवन यापन!

प्रयाग

गा, कोकिल सन्देश सनातन !
मानव दिव्य स्फुलिंग चिरंतन
वह न देह का नश्वर रज कण !
देश काल हैं उसे न बंधन
मानव का परिचय मानवपन !
कोकिल गा मुकुलित हों दिशि क्षण !

## सृष्टि

मिट्टी का गहरा अन्धकार,
डूबा है उसमें एक बीज —
वह खो न गया मिट्टी न बना
कोदों सरसों से क्षुद्र चीज!

उस छोटे उर में छिपे हुए
हैं डाल-पात औ' स्कन्ध-मूल
गहरी हरीतिमा की संसृति
बहु रूप-रंग फल और फूल!

वह है मुट्ठी में बन्द किए
वट के पादप का महाकार,
संसार एक! आश्चर्य एक!
वह एक बूंद, सागर अपार!

बन्दी उसमें जीवन-अंकुर
जो तोड़ निखिल जग के बन्धन —
पाने को है निज सत्व — मुक्ति!
जड़ निद्रा से जग कर चेतन!

आः भेद न सका सृजन रहस्य
कोई भी! वह जो क्षुद्र पोत
उसमें अनन्त का है निवास
वह जग जीवन से ओत प्रोत!

मिट्टी का गहरा अन्धकार
सोया है उसमें एक बीज—
उसका प्रकाश उसके भीतर,
वह अमर पुत्र। वह तुच्छ बीज?

# मानव

सुन्दर हैं विहग सुमन सुन्दर,
मानव! तुम सबसे सुन्दरतम
निर्मित सबकी तिल-सुषमा से
तुम निखिल सृष्टि में चिर निरुपम!
यौवन ज्वाला से वेष्टित तन
मृदु त्वच सौन्दर्य प्ररोह अंग
न्योछावर जिन पर निखिल प्रकृति
छाया प्रकाश के रूप-रंग!

धावित कृश नील शिराओं में
मदिरा से मादक रुधिर धार,
आँखें हैं दो लावण्य-लोक
स्वर में निसर्ग-संगीत-सार!
पृथु उर, उरोज ज्यों सर, सरोज
दृढ़ बाहु प्रलम्ब प्रेम-बन्धन
पीनोरु स्कन्ध जीवन-तरु के
कर, पद अंगुलि नख-शिख शोभन!

यौवन की मांसल स्वस्थ गन्ध
नव युग्मों का जीवनोत्सर्ग!
आह्लाद अखिल सौन्दर्य अखिल,
आः प्रथम-प्रेम का मधुर स्वर्ग!
आशाभिलाष उच्चाकांक्षा
उद्यम अजस्र विघ्नों पर जय
विश्वास असद्-सद् का विवेक
दृढ़ श्रद्धा सत्य-प्रेम अक्षय!

मानी मूर्तियाँ ये अमन्द
गुरुता त्याग सहानुभूति
जो स्तम्भ सभ्यता के पार्थिव
संस्कृति स्वर्गीय—स्वभाव-पूर्ति!

मानव का मानव पर प्रत्यय,
परिचय, मानवता का विकास,
विज्ञान ज्ञान का अन्वेषण,
सब एक एक सब में प्रकाश!
प्रभु का अनन्त वरदान तुम्हें,
उपभोग करो प्रतिक्षण नव-नव
क्या कमी तुम्हें है त्रिभुवन में
यदि बने रह सको तुम मानव!

हाय! मृत्यु का ऐसा अमर, अपार्थिव पूजन,
जब विषण्ण, निर्जीव पड़ा हो जग का जीवन!
स्फटिक-सौध में हो शृंगार मरण का शोभन
नग्न क्षुधातुर, वास-विहीन रहें जीवित जन!
मानव! ऐसी भी विरक्ति क्या जीवन के प्रति!
आत्मा का अपमान प्रेत औ' छाया से रति!!
प्रेम-अर्चना यही करें हम मरण को वरण?
स्थापित कर कंकाल भरें जीवन का प्रांगण?
शव को दें हम रूप रंग आदर मानव का?
मानव को हम कुत्सित चित्र बना दें शव का?
युग युग के मृत आदर्शों के ताज मनोहर
मानव के मोहान्ध हृदय में किए हुए घर!
भूल गए हम जीवन का सन्देश अनश्वर
मृतकों के हैं मृतक जीवितों का है ईश्वर?

(अक्टूबर ३२)

## दो लड़के

मेरे आँगन में (टीले पर है मेरा घर)
दो छोटे-से लड़के आ जाते हैं अकसर।
नंगे तन गदबदे साँवले, सहज छबीले,
मिट्टी के मटमैले पुतले—पर, फुर्तीले।
जल्दी से टीले के नीचे उधर, उतर कर
वे चुन ले जाते कूड़े से निधियाँ सुन्दर—
सिगरेट के खाली डिब्बे पन्नी चमकीली
फीतों के टुकड़े तस्वीरें नीली पीली
मासिक पत्रों के कवरों की औं' बन्दर से
किलकारी भरते हैं खुश हो-हो अन्दर से।
दौड़ पार आँगन के फिर हो जाते ओझल
वे नाटे छः सात साल के लड़के मांसल!
सुन्दर लगती नग्न देह मोहती नयन-मन
मानव के नाते उर में भरता अपनापन।
मानव के बालक हैं ये पासी के बच्चे
रोम रोम मानव साँचे में ढाले सच्चे।
अस्थि-मांस के इन जीवों का ही यह जग घर,
आत्मा का अधिवास न यह,—वह सूक्ष्म अनश्वर।
न्यौछावर है आत्मा नश्वर रक्त मांस पर
जग का अधिकारी है वह जो है दुर्बलतर।
वह्नि बाढ़ उल्का झंझा की भीषण भू पर
कैसे रह सकता है कोमल मनुज कलेवर।
निष्ठुर है जड़ प्रकृति सहज भंगुर जीवित जन
मानव को चाहिए यहाँ मनुजोचित साधन।
क्यों न एक हों मानव मानव सभी परस्पर
मानवता निर्माण करें जग में लोकोत्तर?

जीवन का प्रासाद उठे भू-पर गौरवमय
मानव का साम्राज्य बने—मानव हित निश्चय।
जीवन की क्षण-धूलि रह सके जहाँ सुरक्षित
रक्त मांस की इच्छाएँ जन की हों पूरित।
मनुज प्रेम से जहाँ रह सकें—मानव ईश्वर!
और कौन सा स्वर्ग चाहिए तुझे धरा पर?

(१९४८)

। नीम

सर् सर् मर् मर्
रेशम के-से स्वर भर,
घने नीम दल
लम्बे पतले चंचल
श्वसन स्पर्श से
रोम हर्ष से
हिल हिल उठते प्रति पल!
वृक्ष शिखर से भू-पर
शत शत मिश्रित ध्वनि कर
फूट पड़ा हो निर्झर,
मरुत—कम्प भर!
झूम झूम झुक झुक कर,
भीम नीम तरु निर्भर
सिहर सिहर थर् थर् थर्
करता सर् मर्
चर् मर्!
लिप पुत गए निखिल दल
हरित गुल्म में ओझल
वायु वेग से अविरल
धातु-पत्र-से बज कल!
खिसक खिसक साँसें भर,
भीत पीत कृश निर्बल
नीम दल सकल
झर झर पड़ते पल पल!

(१९३८)

## बापू

किन तत्वों से गढ़ जाओगे तुम भावी मानव को?
किस प्रकाश से भर जाओगे इस समरोन्मुख भव को?
सत्य अहिंसा से आलोकित होगा मानव का मन?
अमर प्रेम का मधुर स्वर्ग बन जाएगा जग जीवन?
आत्मा की महिमा से मंडित होगी नव मानवता?
प्रेम शक्ति से चिर निरस्त्र हो जाएगी पाशवता?

बापू! तुमने सुन आत्मा का तेजराशि आह्वान
हँस उठते हैं रोम हर्ष से पुलकित होते प्राण!
भूतवाद उस धरा स्वर्ग के लिए मात्र सोपान
जहाँ आत्म-दर्शन अनादि से समासीन अम्लान!
नहीं जानता युग विवर्त में होगा कितना जन क्षय
पर, मनुष्य को सत्य अहिंसा इष्ट रहेंगे निश्चय!
नव संस्कृति के दूत! देवताओं का करने कार्य
मानव आत्मा को उबारने आए तुम अनिवार्य!

(१९४८)

## यु उपकरण

ह गीति संगीत बीन हो जिसमें जग जीवन संघर्ष
ह आदर्श मनुज स्वभाव हो जिसका दोष-गुण निष्कर्ष !
ह रूपसौंदर्य सहन कर सके बाह्य वैरूप्य विरोध
र्भित अनुकंपा, न घृणा का करे घृणा से जो परिशोध !

नम्र शक्ति वह, जो सहिष्णु हो निर्बल को बल करे प्रदान
धर्म प्रेम मानव मानव हों जिसके लिए अभिन्न समान
वह पवित्रता जगती के कलुषों से जो न रहे संत्रस्त
वह सुख, जो सर्वत्र सभी के सुख के लिये रहे संन्यस्त !

लित कला कुत्सित कुरूप जग का जो रूप करे निर्माण
ह दर्शन-विज्ञान मनुजता का हो जिससे चिर कल्याण !
ह संस्कृति मन मानवता का जिसमें चिर खिल भव्य स्वरूप
ह विश्वास मृत्युंजय भवसागर में जो चिर ज्योति स्तूप !

रीति नीति जो विश्व प्रगति में बनें नहीं जड़ बंधन पाश
ऐसे उपकरणों से हो भू मानवता का पूर्ण विकास !

(१९४८)

## रूप सत्य

मुझे रूप ही भाता।
प्राण! रूप ही मेरे उर में
मधुर भाव बन जाता।
मुझे रूप ही भाता।

जीवन का चिर सत्य
नहीं दे सका मुझे परितोष
मुझे ज्ञान से वस्तु सुहाती
सूक्ष्म बीज से कोष!

सच है, जीवन के वसन्त में
रहता है पतझार
वर्ण गंधमय कलि कुसुमों का
पर, ऐश्वर्य अपार!

राशि राशि सौन्दर्य प्रेम
आनंद गुणों का सार
मुझे लुभाता रूप रंग
रेखाओं का संसार!

मुझे रूप ही भाता!
प्राण! रूप का सत्य
रूप के भीतर नहीं समाता!
मुझे रूप ही भाता!

(१९३८)

## स्मिथ के प्रति

आज यहीं मानव जग को यह मर्मोज्ज्वल उल्लास
जो कि तुम्हारी डाल डाल पर करता सहज विकास!
आज प्रथम ज्वाला में ज्यों जल गए विश्व के पाश
यौवन की हिल्लोल लोल उमड़ी छूने आकाश।
आकांक्षाएँ ललित अवनि की हुईं पूर्ण उन्मुक्त
नव रसोज्ज्वल तेज धरा के जीवन के उपयुक्त!
जनगण के जीवन विकास में हुआ नवीन प्रभात
वर्गों का हरितांधकार हो उठा ज्योति अवदात!

नव जीवन का रुधिर शिराओं में कर वहन पलाश
पुष्प दल दल से मानव जग में तुमने भरा प्रकाश!
यह शोभा यह शक्ति दीप्ति यह यौवन की उद्दाम
भरती मन में ओज दृगों को लगती प्रिय अभिराम।
जीवन की आकांक्षाओं का यह सौन्दर्य अमंद
मानव भी उपभोग कर सके मुक्त, स्वस्थ आनंद!

(१९१८)

# वाणी

वाणी वाणी
जीवन की वाणी दो मुझको भास्वर!
मौन गगन की भेद
बोलते जिस वाणी में उडुगण,
जिसमें नीरव गिरि से निःसृत
झरते मुखरित निर्झर!

जिस वाणी मे मेघ गरजते
लहरा उठते सागर,
जिसमें नित दामिनी चमकती
मोर नाचते सुन्दर!

वाणी वाणी
मुझे वस्तु वाणी दो पूर्ण चिरंतन!
जिस वाणी मे भू मलयानिल
पुलकों से भरता तन
जिसमें मृदु मुख कुसुम खोलते
मधु मधु करते नर्तन!

जिस वाणी में क्षुधा तृषा
औ' काम दीप्त करते तन
जिसमें स्वप्न सुख दुख उठते
जाते शैशव यौवन!

वाणी वाणी
मुझे सृष्टि की वाणी दो अविनश्वर!

जो मृदु वर्ण मम कर्णों में
रती गुंजन निरंतर
जिस वाणी में अनुभव करते
मुझे निश्चित चराचर!

जो वाणी चिर जन्म मरण,
तम औ' प्रकाश से है पर,
जो वाणी जीवन की जीवन
शाश्वत, सुन्दर, अक्षर!
वाणी वाणी
मुझको दो घट घट की वाणी के स्वर!

(१९५८)

## ग्राम कवि

यहाँ न पल्लव वन में मर्मर,
यहाँ न मधु विहगों में गुंजन,
जीवन का संगीत बन रहा
यहाँ अतृप्त हृदय का रोदन!

यहाँ नहीं शब्दों में बँधती
आदर्शों की प्रतिमा जीवित,
यहाँ व्यर्थ है चित्र गीत में
सुन्दरता को करना संचित!

यहाँ धरा का मुख कुरूप है,
कुत्सित गर्हित जन का जीवन,
सुन्दरता का मूल्य वहाँ क्या
जहाँ उदर हो क्षुब्ध नग्न तन?—

जहाँ दैन्य जर्जर असंख्य जन
पशु-जघन्य क्षण करते यापन
कीड़ों-से रेंगते मनुज शिशु,
जहाँ अकाल वृद्ध है यौवन!

सुलभ यहाँ रे कवि को जग में
युग का नहीं सत्य शिव सुन्दर,
कँप कँप उठते उसके उर की
व्यथा विमूर्छित वीणा के स्वर!

(१९४०)

काष्ठ

आँखों ही में घूमा करता
वह उसकी आँखों का तारा
कारकुनों की लाठी से जो
गया जवानी ही में मारा!
बिका दिया घर द्वार,
महाजन ने न ब्याज की कौड़ी छोड़ी
रह रह आँखों में चुभती वह
कुर्क हुई बरधों की जोड़ी!

उजरी उसके सिवा किसे कब
पास दुहाने आने देती?
अह, आँखों में नाचा करती
उजड़ गई जो सुख की खेती!
बिना दवा दर्पन के गृहिणी
स्वरग चली आँखें आतीं भर,
देख रेख के बिना दुधमुँही
बिटिया दो दिन बाद गई मर!

घर में विधवा रही पतोहू
लछमी थी यद्यपि पति घातिन
पकड़ मँगाया कोतवाल ने
डूब कुएँ में मरी एक दिन!
खैर, पैर की जूती जोरू
एक न सही दूसरी आती
पर जवान लड़के की सुध कर
साँप लोटते फटती छाती!

पिछले सुख की स्मृति आँखों में
क्षण भर एक चमक है लाती
मरघट

मुख शून्य में पड़ बहु चितवन,
तीखी नोक सदृश बन जाती।
मनुज की चेतना में ममता
रहती तब आँखों में उस क्षण,
हर्ष शोक, अपमान ग्लानि
दुख दैन्य न जीवन का आकर्षण!

उस अवचेतन क्षण में मानो
वे मुकुर करतीं अवलोकन
ज्योति तमस के परदों पर
युग जीवन के पट का परिवर्तन।
अंधकार की अतल गुहा सी
अह उन आँखों से डरता मन
वर्ग सभ्यता के मंदिर के
निचले तल की वे वातायन।

# भारत माता

भारत माता
ग्राम वासिनी।
खेतों में फैला हुआ श्यामल
शस्य भरा जनजीवन आँचल
गंगा यमुना में शुचि श्रम जल
शील मूर्ति
सुख दुख उदासिनी।

स्वप्न मौन प्रभु पद नत चितवन
ओठों पर हँसते दुख के क्षण
संयम तप का धरती सा मन
स्वर्ण कला
भू पथ प्रवासिनी।

तीस कोटि सुत अर्ध नग्न तन
अन्न वस्त्र पीड़ित अनपढ़ जन
झाड़ फूँस खर के घर आँगन
प्रणत शीश
तरुतल निवासिनी।

विश्व प्रगति से निपट अपरिचित
अर्ध सभ्य जीवन रुचि संस्कृत
रूढ़ि रीतियों से गति कुंठित
राहु ग्रसित
शरदेन्दु हासिनी।

पन्त

सदियों का खंडहर, निष्क्रिय मन
लक्ष्य हीन, जर्जर जन जीवन,
कैसे हो भू-रचना नूतन,
ज्ञान मूक
गीता प्रकाशिनी !

संगीत रस बिन शांति व्रत,
घुम घुम से पूत आंगन धीहत
कर हमें जन उद्यत जाग्रत ?
लोक मग्न
जीवन विकासिनी !

उस चाहिए लौह संगठन
सुन्दर तन मेधा दीपित मन
मन जीवन प्रति अथक समर्पण
लोक कलामयि
रस विलासिनी !

## कहारों का रुद्र नृत्य

रंग रंग के चीरों से भर अंग चीरवासा-से
दैन्य शून्य में अप्रतिहत जीवन की अभिलाषा से
जटा जटा सिर पर, यौवन की श्मश्रु छटा आनन पर,
छोटी बड़ी तूंबियाँ रँग रँग की गुरियाँ सब तन पर,
हुलस नृत्य करते तुम अटपट धर पद पग उच्छृंखल
लालसा से समुच्छ्वसित मम मन का हिला धरातल।

फड़क रहे अवयव आवेश-विवश मुद्राएँ अंकित
प्रखर लालसा की ज्वालाओं सी अंगुलियाँ कंपित
अन्य देश के तुम अगाध जीवनोल्लास-से निर्भर
बर्हमार उद्दाम कामना के-से मुझे मनोहर।
एक हाथ में ताम्र डमरू धर, एक प्रिया की कटि पर,
नृत्य तरंगित रुद्र पूर-से तुम जन मन के सुखकर।

भाषा के उन्मत्त घोष से मादक स्वर से कंपित
जन इच्छा का गाढ़ चित्र कर हृदय पटल पर अंकित
खोल गए संसार नया तुम मेरे मन में क्षण भर,
जन संस्कृति का स्निग्ध स्फीत सौन्दर्य स्वप्न दिखला कर।
युग युग के सत्याभासों से पीड़ित मेरा अंतर
जन मानव गौरव पर विस्मित मैं भावी चिन्तन पर।

(१९३९)

तारों से

पूस निशा का प्रथम प्रहर खिड़की से बाहर
दूर क्षितिज तक स्तब्ध आम्र वन सोया क्षण भर
हिम का भ्रम होता पूनो मे धूम तरुओं पर
चाँदी मढ़ दी है भू को स्वप्नों से जड़ कर।
चारु चन्द्रिकातप से पुलकित निखिल धरातल
चमक रहा है ज्यों जल में बिम्बित जग उज्ज्वल।

गाढ़ दीपने खिड़की की जाली में विजड़ित
पत्रल सीधी आम–धूप मेंदूर से कंपित
धान्य की हाते के कभी बगिया के पथ
बाली चमत कुएँ की कुटिया की छाजन दरूथ
अस्ताचल का भाग मेहराबें, दरवाजे
उद्धृत गुम्बद जो चमक रहे चूने से ताजे!
की टेढ़ी-मेढ़ी क्षितिज रेखा के ऊपर
पास पास दो पेड़ ताड़ के खड़े मनोहर!

बायी खिड़की पर अगणित तारों से स्मित
हरित धरा के ऊपर नीलांबर छायांकित
कचपचिया (कृत्तिका) सामने शोभित सुन्दर
मानो के गुच्छ सी भरणी ज्यों त्रिकोण कर!
पास रोहिणी प्रिय मिलनातुर, बाँह गाल कर,
सेंदुर की बेंदी है जुड़वाँ को गोदी भर!
नम्र दृष्टि नूपुर समीर ही छोड़ रहा शर
मारि बाल री मृग पर मृगशिर शहन मनोहर!

उधर बड़े पुष्पराज मानो-से गुरु और मगन
साथ-साथ जिनमें अरुण गुरु सम उज्ज्वल।

हँसता है प्रत्यक्ष कठिन वृश्चिक का मिलना
वह सावन आर्द्रा कहता हिमकण का हिलना।
ज्योति फेन सी स्वर्णिमा नभ बीच तरंगित
परियों की माया सरसी सी छायाकोकिल
ज्वलित पुंज तारागण के बाष्पों से सस्मित
मौसम के नभ में रत्नप्रभ पुंज सी निर्मित!

खोज रहा हूँ कहाँ उदित सप्तर्षि गगन में
अरुन्धती को लिए साथ विस्मित से मन में।
प्रश्न चिह्न-से जो अनादि से नभ पर अंकित
उत्तर में स्थित ध्रुव की ओर किये फिर इंगित
पूछ रहे हों संसृति का रहस्य क्यों अविदित
क्या है वह ध्रुव सत्य? गहन नभ जिससे ज्योतित!

ज्योत्स्ना में विकसित शाद्वल भू पर अंबर
छामित ज्यों लावण्य स्वप्न अपलक नयनों पर।
यह प्रतिदिन का दृश्य नहीं छन से वातायन
आज खुल गया अप्सरियों के वश में मोहन।
फिर परिचित माया वश से बन पद अपरिचित
निश्चित वास्तविक जगत कल्पना से ज्यों चित्रित!
आज असुन्दरता कुरूपता जग से ओझल
सब कुछ सुन्दर ही सुंदर, उज्ज्वल ही उज्ज्वल!

एक शक्ति से कहते जग प्रपंच यह विकसित
एक ज्योति कर से समस्त जड़ चेतन सिंचित
सच है यह आलोक पाश में बँधे चराचर
पाश आदि कारण की ओर खींचते अंतर!

चौहत्तर

सूक्ष्म आत्मम्भर मूल भूत सब हुए समन्वित
पृथ तत्व से तात्विक सत्य है एक अखंडित,
मानव ही क्यों इस असीम समता से वंचित ?
ज्योति नीत युग युग से तमस विमुक्त, विभाजित ।

(११४०)

## संस्कृति का प्रश्न

राजनीति का प्रश्न नहीं रे आज जगत के सम्मुख
अर्थ साम्य भी मिटा न सकता मानव-जीवन के दुख।
व्यर्थ सकल इतिहासों विज्ञानों का सागर मंथन
वहाँ नहीं युग लक्ष्मी जीवन सुधा इन्दु जन मोहन।
आज बृहत् सांस्कृतिक समस्या जग के निकट उपस्थित
खंड मनुजता को युग युग की होना है नव निर्मित
विविध जाति वर्गों धर्मों को होना सहज समन्वित
मध्य युगों की नैतिकता को मानवता में विकसित।

जग जीवन के अन्तर्मुख नियमों से स्वयं प्रवर्तित
मानव का अवचेतन मन हो गया आज परिवर्तित
बाह्य चेतनाओं में उसके क्षोभ क्रांति उत्पीड़न
विगत सभ्यता कंठ-शून्य ध्वनि सी करती युग गर्जन।
व्यर्थ आज राष्ट्रों का विग्रह औ तोपों का गर्जन
रोक न सकते जीवन की गति शत विनाश आयोजन।
नव प्रकाश में तमस युगों का होगा स्वयं निमज्जित
प्रतिक्रियाएँ विगत युगों की होंगी शनैः पराजित।

|

विज्ञान ज्ञान बहु सुलभ, सुलभ बहु नीति धर्म
संचय कर सकें धन, इच्छा अनुरूप कर्म!
लालसा मन पर विजय पा सके चेतन मन
मानव को दो यह शक्ति पूर्ण जग के कारण!
मनुजों की लघु चेतना मिटे, लघु अहंकार,
नव युग के गुण से विगत युगों का अंधकार
हो ध्वंस जाति विद्वेष वर्ण गत रक्त समर,
हो ध्वंस युगों के प्रेत मुक्त मानव अन्तर!
संस्कृत हों सब जन स्नेही हों सहृदय सुन्दर,
संयुक्त कर्म पर विश्व एकता हो निर्भर
राष्ट्रों से राष्ट्र मिलें देशों से देश आज
मानव से मानव, हो जीवन का निर्माण काज!
हो अर्पित जनों को जगत स्वर्ग जीवन का घर,
नव मानव को दो प्रभु! भव मानवता का वर!

## सम्मोहन

जादू बिछा दिया जग भू पर!
तुमने सोने की किरणों की
जीवन हरियाली में बो कर!
फूलों से रंग फूल रंगों से
निखर सूक्ष्म रँग उर के भीतर
बुनते स्वप्न मधुर सम्मोहन
स्वर्ण रुधिर से अंतर भर भर!
स्पंदित श्वास हृदय रज कण में
माया बनी द्रुमों की मर्मर,
लहरें उर पर लेटीं सौरभ
कमल मुखों से जीवित-से सर
प्रणय दृष्टि दी मुग्ध मृगों को
प्राणों में संगीत दिया भर,
स्वर्ण कामना का नव घूँघट
डाल धरा के मुख पर सुंदर!
निज जीवन का द्वन्द्व संघर्षण
भूल गया अब मानव अंतर
जग जीवन के नव स्वप्नों की
ज्योति वृष्टि में अमर स्नान कर!
स्वर्ण पाश में तुमने जीवन
लिपटा लिया हृदय में हँसकर,
मर्म प्रीति का झरना अविरल
इन प्राणों में स्वर्णिम निर्झर!
स्वर्ग धरा को बाँध पाश में
स्वर्ण चेतना के फिर सुलझकर
स्वप्नों को तुमने जीवन की
देही दे दी मर्त्य शोक हर!

मानदंड भू के अखंड हे,
पुण्य धरा के स्वर्गारोहण
प्रिय हिमाद्रि तुमको हिमकण-से
घेरे मेरे जीवन के क्षण!
मुझ अंचलवासी को तुमने
शैशव में आदी थी पावन
नभ में नयनों को जो तब से
स्वप्नों का अभिलाषी जीवन!

तब से धन्यों के शिखरों में
तुम्हें चाहता करना चित्रित
ध्यान शांति में समाधिस्थ हे
पावन सुंदरता के भूभृत!
धन्य चेतना मेरी तुम में
अभिभूत आनंद तरंगित
तुम्हें देख सौन्दर्य साधना
आश्चर्य से मेरी विस्मित!

जिन शिखरों को स्वर्ण किरण नित
ज्योति मुकुट से करती मंडित
जिन पर सहसा स्तम्भित तड़ित्
हो उठती निज आलोक से चकित!
जिन शिखरों पर रजत पूर्णिमा
सिंधु ज्वार सी लगती स्तंभित
जिनकी नीरवता में मेरे
गीत स्वप्न रहते थे संचित!

जा

जिनकी शीतल ज्वाला में बस
बनी चेतना मेरी निर्मल,
प्राण हुए आलोकित जिनके
स्वर्णोभित सौन्दर्य से सबल!
हृदय चाहता काम्य कल्पना को
किरीट पहनाना उज्ज्वल
स्मृति में ज्योति तरंगित स्वप्निल
स्वर्गों के आलोक का तरल!

मनुजा की महत्वाकांक्षा-से
स्वर्ण शिखर से भी उठ ऊपर
अंतर आलोकित-से स्थित तुम
अमरों का उल्लास पान कर!
उरोभार से गौर धरणि के
शोभा स्वर्ण शीश धर जिस पर,
तुम भारत के शाश्वत गौरव
प्रहरी से जागरित निरंतर!

रवि की किरणें जिसे स्पर्श कर
हो उठतीं आलोक निनादित
जिस पर ऊषा संध्या की छवि
आदि सृष्टि सी ही स्वप्नांकित
इन्दु ज्वलित तुम स्फटिक धवलिमा
के क्षीरोदधि से हिल्लोलित
ज्योत्स्ना में वे स्वप्न मौन
अप्सरा लोक से लगते मोहित!
मस्ती

सुरँग प्रवालों की रत्नमयी
महरुह रहती जहाँ मर्मरित
देवदारु की चारु सुधि से
मरकत तलहटियाँ रोमांचित
नील स्वर्ग मुख पर अंकित तुम
शुचि विमल स्मिति से चिर शोभित
आदि तत्व-से अपनी ही शोभा
विलोक रहते अनिमेषित!

नीली छायाएँ थीं उन पर
लगतीं आभा की-सी सिकुड़न
इंद्रधनुष मंडल से दीपित
लगते थे शत हँसमुख हिमकण!
खद्योतों के पंखों से स्मित
तड़ित् चकित हिम के रोमिल घन
रंगों से वेष्टित रखते थे
तुमको हे आलोक निरंजन!

प्रति बसन्त आती थी मधुऋतु
मधु स्फुट वेणी से कुसुमित
और रश्मियों को पुष्पों में
अंगों पर निज कर शत रंजित!
गुम्फी पंखड़ियों की मधुर
सौरभ श्वासों से थी सुगन्धित
मेरे शैशव को नित उसकी
गोद कोकिला रखती कूजित!

कृष्णस्वामी

कलरव स्वप्नातप सुरधनु पट
शशि मुख हिम स्मिति गात के श्वसित
पवमानु करती थी परिक्रमा
अप्सरियों सी सुरपति प्रेषित!
शरद चंद्रिका हो जाती थी
स्वप्नों के शृंगों पर विगलित
हिम की परियों का अंचल उड़
भू को कर देता था परिवृत!

रंग रंग के चित्रित पक्षी
उड़ते नभ में नीड़ तरंगित
नील पीत शृंगों का चुंबन
मौन क्षणों को रचता मुखरित
ऊष्मा का सूर्यातप शुभ में
रचता शीतलता सा मूर्छित
इंद्रचाप शुभ पर, वर्षा में
सुरबालाएँ आ जातीं नित!

जग अज्ञात गुहाओं में नव
बाष्पों के घन करते गर्जन
चंचल विद्युत् रेखाएँ भी
लिपट शृंगों से जातीं तत्क्षण
तारकों के साथ सहज
शैशव स्वप्नों से भर जाता मन
उठते के शुभ अंतर में
सौन्दर्य स्वप्न शृंगों पर मोहन!

बयासी

मेघों की छाया के सँग-सँग
हरित घाटियाँ चलतीं प्रतिक्षण
वन के भीतर उड़ता चंचल
चित्र तितलियों का कुसुमित वन!
रँग-रँग के उपलों पर रलमल
उच्छल उत्स करते कल गायन
झरनों के स्वर जग-से जाते
रजत हिमानी शृंगों में घन!

भीम विशाल शिलाओं का यह
मौन हृदय में अब तक अंकित
फेनों के जल स्तंभों-से वे
निर्झर रभस वेग से मुखरित
चीड़ों के तरु वन का तम
मर्मर भरता मन में भावोत्थित
दरियों की गहरी छायाएँ
ज्योतिर्किरणों से भी गुम्फित!

गाते उर में हिम स्रोत
लहराते सर तुषार से निर्मल
सौरभ की गुंजित झल्का से
छू समीर उर करता शीतल
नीली पीली हरी लाल
आभाओं का मन जगता चपल
रजत कुहासे में क्षण में
सारा अंतर हो जाता कोमल!

तिरपी

संभव पूरा तुम्हारी होगी
किन्नर मिथुनों से हों कूजित
छाया निभृत गुहाएँ उन्मद
रवि सौरभ से सतत उच्छ्वसित
औषधियाँ जब जल दरियों के
स्वप्न कक्ष करतीं हों दीपित
लोगों के मन में खिलते हों
स्नान हारों के मुक्ताफल स्मित!

मदन दहन की भस्म अजिर में
रज बन तब तक तन करती पुलकित
सती अपर्णा के तप से
बनती अवाक सी रमाती विस्मित
अब भी ऊषा यहाँ दीखती
वधू उमा के मुख-सी लज्जित
बढ़ती चंद्र कला भी गिरिजा सी
हो गिरि के क्रोड़ में वर्धित!

अब भी यहीं वसंत बिखरता
पुष्प धरों से भर हिमेत स्मित
गंधोद्दाम भरा यह ही पाषाण
खिलाएँ पुलक पल्लवित!
अब भी प्रिय पीरा का सौरभ
वर्णन करते जब पिक मुखरित
देवदारु के ऊर्ध्व शिखर
बैठे ही शंकर-से समाधि स्थित!

चाँदनी

अभी उतरता पूर्व सानु पर
अब बीड़ा परिमित गत पथ
आतापम से मंद स्खलित कर
देता कवि सचित्र आर्द्र स्वन!
अब भी अलकें उठा हरती
ग्राम वधू उसको उरम नयन
शुभ्र बलाकों के दल नभ म
कल ध्वनि भर करते अभिवादन!

आज पीवमोदपि के तट पर
गड़ा अर्वाचिन शुम्प उपक्षित
देख रहा मैं शुद्र अहम् भी
गिरकर लहरियों का रूप कुत्सित
माप रहा जिसके गौरव से
मेरा यह अंतर जग निर्मित
ममता तब है प्रिय हिमाद्रि
तुम मेरे शिखर रहे अपरिचित!

और, पूछता मैं मन से क्या
यह धरती यह धरती जीवित
जो तुम स्वर्गिक गरिमा भू पर
बरसाते रहते न अपरिमित?
गिरकर गिरकर ऊपर उठ तुमने
मानव आत्मा कर दी ज्योतित
है असीम आत्मानुभूति में
लीन ज्योति शृंगों के भूषण!

पथारी

घनीभूत अध्यात्म तत्त्व-से
जिससे ज्योति सरित शत निःसृत
प्राणों की हरियाली से स्मित
पृथ्वी तुमसे महिमा मंडित
स्फटिक सौध-से भी शोभा में
रश्मि रेख शृंगों से कल्पित
स्वर्ग खंड तुम इस वसुधा पर,
पुण्य तीर्थ हो, देव प्रतिष्ठित!
(१९४९)

## द्वा सुपर्णा

दो पक्षी हैं सहज सखा संयुक्त निरंतर,
दोनों ही बैठे अनादि से उसी वृक्ष पर!
एक ले रहा पिप्पल फल का स्वाद प्रतिक्षण
बिना अशन दूसरा देखता अंतर्लोचन!
दो सुपर्ण-से मर्त्य अमर्त्य संयोजित होकर
भोगेच्छा से प्रेरित भटकते नीचे ऊपर
सदा साथ रह, लोक लोक में करते विचरण
ज्ञात मर्त्य सबको अज्ञात अमर्त्य चिरंतन!

कहीं नहीं क्या पक्षी जो चखता जीवन फल
विश्व वृक्ष पर बैठ देखता भी है निश्चल
परम महत् भी द्रष्टा भोक्ता जिसमें संग संग
पंखों में बहिरंतर के सब रजत स्वर्ण रँग!
ऐसा पक्षी जिसमें हो संपूर्ण संतुलन
मानव बन सकता है निर्मित कर नव जीवन!
मानवीय संस्कृति रच भू पर शाश्वत शोभन
बहिरंतर जीवन विकास की जीवित दर्पण
भीतर बाहर एक मुग्ध मैं ऐ सुपर्ण द्वय
(११४५) जीवन सफल उड़ान पक्ष संतुलन जो विजय!

## ज्योति भारत

ज्योति भूमि
जय भारत देश!
ज्योति चरण धर जहाँ सभ्यता
उतरी तेजोन्मेष!

समाधिस्थ सौन्दर्य हिमालय
श्वेत शांति आत्मानुभूति लय
गंगा यमुना जल ज्योतिर्मय
हँसता जहाँ अशेष!

फूटे जहाँ ज्योति के निर्झर
ज्ञान भक्ति गीता वंशी स्वर,
पूर्ण काम जिस चेतन रज पर
लोटे हँस लोकेश!

रक्त स्नात मूर्छित धरती पर
बरसा अमृत ज्योति स्वर्णिम कर,
दिव्य चेतना का प्लावन भर
दो जग को आदेश!

(१९४९)

छाया पट

मन जलता है
अंधकार का तम जलता है
मन जलता है!
मेरा मन तन बन जाता है,
तन का मन फिर कट कट कर
फें
कर
मन बन ऊपर
उठ पाता है!
मेरा मन तन बन जाता है।

तन के मन के श्रवण नयन हैं,
जीवन से संबंध गहन है
कुछ पहचाने कुछ पावन हैं
जो सुख दुख के स्पन्दन हैं!
जब यह उड़ जग में छा जाता
जीवन की रज लिपटा लाता
फिर मेरे चेतना गगन में
इन्द्रधनुष बन बन मुसकाता!
नहीं जानता कब कैसे फिर
यह प्रकाश किरणें बरसाता!
बाहर भीतर ऊपर नीचे
मेरा मन जाता आता है
सब व्याप्ति बनता जाता है!

तन के मन में नहीं असंगति
आत्मा का मन है चिर ज्योतित

भवानी

इन छाया दृश्यों को जो
निज माया से कर देता जीवित
यह आह्वान प्रयाण मुझे
आगे कैसे क्या सिखलाता है!
क्या है श्रेय? कौन जाता है!
मन भीतर बाहर जाता है!

मन चलता है
मन में तन में रण चलता है,
चेतन अवचेतन नित नव
परिवर्तन में ढलता है!
मन चलता है!

(१९४५)

# सविता

लो सविता आता सहस्रकर,
सविता उज्ज्वल व्योम पृष्ठ पर,
भव्य रश्मियों से ज्योतिर्मय
अंतरिक्ष को आलोकित कर!
सप्त अश्व से सप्त लोक कर
पार, वेग में दिव्य तेज भर
वह महेन्द्र आ रहा गिरा निज
किरणों से त्रिभुवन का तम हर!

उठो मनुष्यो जागो करो
उषाओं का दिव में अभिवादन
आर्य उन्होंने स्तोत्र किया
सविता का जो ज्योतिर्मय पूषण!
अंधकार हट गया प्राणमय
नव जीवन हो रहा प्रवाहित
वह महेन्द्र आ रहा रश्मियों से
अमृत प्रकाश से आवृत!

अंतरिक्ष पर चलने वाले
आज पा गए हैं अभिनव पथ
नव प्रकाश का सूर्य उन्हें
मिल गया दमकता सप्त अश्व रथ!
स्वर्ग ओर नित धावमान उस
दिव्य हंस के पंख ज्योतिर्मय
फैले हुए सहस्र दिशा में
बढ़ता ही जाता वह निर्भय

श्यामदेव

सब भुवनों को देखता हुआ,
देवों को ले हृदय में सकल
व्याप्त सर्व लोकों में वह
फैले अपार पंखों में विक्षिपक्ष!
हाउ हाउ वह स्वर्ण पुरुष
वह ज्योति पुरुष मैं हूँ अजर अमर,
भरते सप्त धार सोने के
सतत मातरिश्वा से निर्झर।

(१९४५)

वन्दे मातरम् !
जन भरणी जग भरणी
रस प्रसविनी मातरम् !
मृदु हरित पिक कूजित यौवन
अनिल तरंगित उदधि जल बसन
छत्र सूर्य शशि दीप्त मत ममन
प्रममाकांक्षी स्वर्ग चिरतम
वन्दे मातरम् !

बजे शांति धुरी जग मारुम
कुसुम कुसुम हो जय दुंदुभि स्वन
जीवन हित मानव करे मरण
मृत्यु अंक में भी पाएँ जन
वन्दे मातरम् !

मृ मन के टूटें जड़ बंधन
रूढ़ि रीति से मुक्त बनें मन
दैन्य दुरित के हटें तमस घन
स्वर्ग प्रभात उदित हों प्रांगण
वन्दे मातरम् !

शिक्षा मोहन्धन से हों दूषित
काम शिल्प रचना में योजित
भव संस्कृति में दैन्य हों प्रमित
जन संगम जगत मनुयोजित
वन्दे मातरम् !

## सामंजस्य

भाव सत्य बोली मुख मटका
तुम—मैं की सीमा है बन्धन
मुझे सुहाता बादल-सा नभ में
मिल जाना भी अपनापन।
ये पार्थिव संकीर्ण हृदय हैं
मोल तोल ही इनका जीवन
नहीं देखते एक धरा है
एक गगन है, एक सभी जन।

बाकी वस्तु सत्य मुँह बिचका
मुझे नहीं भाता यह दर्शन
भिन्न देह हैं यहाँ भिन्न रुचि
भिन्न स्वभाव भिन्न सबके मन।
नहीं एक में भरे सभी गुण
इस जगत में हैं नारी नर
स्नेही द्रोही मूर्ख चतुर हैं
दीन धनी कुत्सित भी सुन्दर।

आत्म सत्य बोली मुसका कर,
मुझे ज्ञात दोनों का कारण
मैं बातों को नहीं भूलती
दोनों का करती संचालन।
पथ जान सपने उड़ जाते
सत्य न बढ़ पाता गिन गिन पग
सामंजस्य न यदि दोनों में
रचती मैं क्या बस सकता जग।

चौगनबे

(१९४६)

## पतिता

रोना हाय मार कर मानव
एक पड़ोसी जो चिर परिचित
क्रूर मुन्ने, हत्यारे—कर गए
बहू को नीच कलंकित!
फूटा करम! करम भी फूटा!
सीस हिला रोते सब परिजन
हा अभागिनी हा कलंकिनी
सिमट रहे गा-गा कर पुरजन!

सिसक रही सहमी कोने में
अबला साँसों की-सी ढेरी
घेर रहीं घेरे पड़ोसिनें
और कुरसी पर की बेरी!
इतने में घर आया केशव—
हा बेटा कर दारुण रोदन
माथा लगे पीट कुटुम्बी
छिन्न लता सा काँप उठा तन!

सब सुन चुका! चीखता केशव
बन्द करो यह रोना धोना
उठो मालती सीख जायगा
तुमको घर का काला कोना!
मन में होते मनुज कलंकित
रज की देह सदा से कलपित
मम पवित्र पावन है तुमको
रहने दूँगा मैं न कलंकित!



पंचायतें

## आज़ाद

पैगंबर के एक शिष्य ने
पूछा हज़रत बन्दे को हक़
है आज़ाद कहाँ तक इंसाँ
दुनिया में पाबंद कहाँ तक!
खड़े रहो! बोले रसूल तब
अच्छा पैर उठाओ ऊपर!
जैसा हुक्म! मुरीद सामने
खड़ा हो गया एक पैर पर!

ठीक दूसरा पैर उठाओ
बोले हँस कर नबी फिर तुरत
बार बार गिर, कहा शिष्य ने
यह तो नामुमकिन है हज़रत!
हो आज़ाद यहाँ तक कहता
तुमसे एक पैर उठ ऊपर
बँधे हुए दुनिया से कहता
पैर दूसरा खड़ा ज़मीं पर—
पैगंबर का था यह उत्तर!

(१९४५)

## स्वप्न-बंधन

बाँध लिया तुमने प्राणों को फूलों के बंधन में
एक मधुर जीवित आभा सी लिपट गई तुम मन में !
बाँध लिया तुमने मुझको स्वप्नों के आलिंगन में !
तन की सौ शोभाएँ सम्मुख चलती फिरती लगती
सौ सौ रंगों से भावों में तुम्हें कल्पना रँगती
मानसि तुम सौ बार एक ही क्षण में मन में जगती !

तुम्हें स्मरण कर जी उठते यदि स्वप्न आँक उर में छवि
तो आश्चर्य प्राण बन जाएँ गान ! हृदय प्रणयी कवि !
तुम्हें देख कर स्निग्ध चाँदनी सी जो बरसावे रवि !
तुम सौरभ सी सहज मधुर बरबस बस जाती मन में
पतझर में लाती वसन्त रस स्रोत विरस जीवन में
तुम प्राणों में प्रणय गीत बन जाती उर कंपन में !

तुम देही हो ? दीपक लौ सी दुबली कनक छबीली
मौन मधुरिमा भरी लाज ही सी साकार लजीली
तुम नारी हो ? स्वप्न कल्पना सी सुकुमार सजीली !
तुम्हें देख कर शोभा ही ज्यों लहरी सी उठ आई
अंग भंगिमा तनिमा बन मृदु देही बीच समाई
मांसलता कोमल अंगों में पहिले तन पर पाई !

फूल खिल उठे तुम हँसी ही भू को दी निखराई
मुसकाती वसुधा पर खिल सौ सौ रंगों में छाई
छाया सी ज्योत्स्ना मधुपी प्रतिछवि सी उर समाई !

तुम में जो लावण्य मधुरिमा जो असीम सम्मोहन
तुम पर प्राण निछावर करने पागल हो उठता मन
नहीं जानती क्या तुम निज बल निज अपार आकर्षण !
बाँध लिया तुमने प्राणों को प्रथम स्वप्न बन्धन में
तुम जानो क्या तुमको भाया मर्म छिपा क्या मन में !
इन्द्रधनुष बन कर हँसती तुम मधु मास के घन में !

(१९४१)

## भारत गीत

जय जन भारत जन मन अभिमत
जन गण तंत्र विधाता!
गौरव भाल हिमालय उज्ज्वल
हृदय हार गंगाजल
कटि विन्ध्याचल सिन्धु चरण तल
महिमा शाश्वत गाता!
हरे खेत लहरे नद निर्झर
जीवन शोभा उर्वर,
विश्व कर्म रत कोटि बाहु कर
अगणित पद ध्रुव पथ पर!
प्रथम सभ्यता ज्ञाता साम ध्वनित गुण गाता
जय नव मानवता निर्माता
सत्य अहिंसा दाता!
जय हे जय हे जय हे, शान्ति अधिष्ठाता!
प्रयाण तूर्य बज उठे
पटह तुमुल गरज उठे,
विशाल सत्य सैन्य लौह भुज उठे!
शक्ति स्वरूपिणि बहु बल धारिणि वंदित भारत माता
धर्म चक्र रक्षित तिरंग ध्वज अपराजित फहराता!
जय हे जय हे जय हे अभय अजय माता!

(१९४०)

मैं गीत विहग निज मर्त्य नीड़ से उड़ कर
चेतना गगन में मन के पर फैलाता
मैं अपने अंतर का प्रकाश बरसा कर
जीवन के तम को स्वर्णिम कर नहलाता।
मैं स्वप्नों को बाँध मनोभावों में
जन जीवन का नित उनको अंग बनाता
मैं मानव प्रेमी नव भू स्वर्ग बसा कर
जन धरणी पर देवों का विभव लुटाता।

मैं जन्म मरण के द्वारों से बाहर कर
मानव को उसका अमरासन दे जाता
मैं विश्व चेतना का संदेश सुनाता
स्वाधीन भूमि का स्वर्ग जागरण गाता।

(१९४९)

निर्माण-काल

जो आज झरोखों से उड़ कर
फिर देवदूत आते भीतर,
सुरधनुओं के स्मित पंख खोल
नव स्वप्न उतरते जन भू पर।

रंग रंग के छाया पंखों सी
आभा पंखड़ियाँ पड़ती झर
फिर मनोलहरियों पर तिरती
विस्मित सुर अप्सरियाँ निःस्वर।

यह रे भू का निर्माण काल
हँसता नव जीवन अरुणोदय
ले रही जन्म नव मानवता
अब सर्व मनुजता होती सम।

धू धू कर जलता जीर्ण जगत
लिपटा ज्वाला में जग अंतर,
तम के पर्वत पर टूट रही
विद्युत् प्रपात-सी ज्योति प्रखर।

संघर्षण पर बहु संघर्षण
यह हिंसक भौतिक भू कंपन
उद्वेलित जन मन का समुद्र
युग रक्त सिंधु करता गर्जन।

ढह ढह ध्वंस विश्राम भ्रंश
युग बदल रहा यह बहुत महत्

फिर शिखर चिरंतन रहे निखर
यह विश्व संचरण रे नूतन!

घन रहे घंटियों से ठनठन
छवि ज्वाल पल्लवित जग जीवन
नव ज्योति धारण कर रहा सृजन
फिर पुष्प वृष्टि करते सुरगण!

नव स्वर्ग द्रवित रे अंतर्तम
झरते नीरव शोभा निर्झर
अवतरित हो रही सूक्ष्म शक्ति
फिर मौन गुंजरित उर अंबर!

बँधता प्रकाश तम बाँहों में
सुर मानव तन करते धारण
फिर लोक चेतना रंगभूमि
भू स्वर्ग कर रहा परिरंभण?

(१९४९)

## युग-दान

जीवन बाँहों में बाँध सकूँ
सौन्दर्य तुम्हारा नित नूतन
जन मन में मैं भर सकूँ अमर
संगीत तुम्हारा सुर मादन!

आनंद तुम्हारा बरस सके
जग व्यथा क्लांत उरके भीतर,
जग जीवन का बन सके अंग
वैभव तुम्हारा लोकोत्तर!

करुणा धारा से मानव का
भू निर्मम अंतर हो उर्वर,
संयुक्त कर्म जग जीवन के
तुमको अर्पित हों उठ ऊपर!

जब मनुष्यत्व से मनोमुक्त
देवत्व रहा रे शनै निखर,
भू मन का कोमल स्पृहा स्वर्ग
फिर विचरण करने को भू पर!

यह अंधकार का घोर प्रहर
हो रहा हृदय चेतना प्रथित
फिर मानवीय बन जाग रहीं
जड़ भूत शक्तियाँ अभिशापित!

तरुओं के सिर पर पुष्प मुकुट
ज्यों गंध पवन-उर में मादन
जीवन से मन से फूट रहे
तुम नव भी शोभा में चेतन!

(१९४९)

सीमा की स्वर्गिक उड़ान से
भर जाता सहसा अपलक मन
बजते मन छंदों के नूपुर
अलिखित गीतों के प्रिय पद बन!
बह जाते सीमाओं के तट
कूलों के ज्वारों में अविरत
लहरा उठता अतल नील से
नाम रूप के ऊपर शाश्वत!
कौन मौन थे।

(१९५१)

# शांति और क्रांति

शांति चाहिए शांति! रक्त अवकाश चाहिए
मानव को, मानस वह महत् प्रकाश चाहिए
कम्पा वह हाँ मन, अतल आवास चाहिए
रही भी वह —आज मुक्त वेदी वह, जग—
मनोविलासी—आत्मा बनना है अब उसको!

हाय अभागा, बुरी तरह से उलझ गया वह
बाहर के जग-जाल में बाहर के जीवन के—
जहाँ भयानक अंधकार छाया युगांत का!
मानव के भीतर का जग, भीतर का जीवन
आज खोखला सूना जीवन-मृत छाया सा—
गत संस्कारों से चालित प्रेतों से पीड़ित!
खाई खंदक में खोहों में बीहड़ मग में
भटक गए जन के पग संकट की वेदी में!
दल दल में फँस गया मत्त सीमित युग गज सा
अपनी ही गरिमा के दुःसह बोझ से दबा!
जीवन तृष्णा चक्की के पाटों सी उसके
घायल पैरों से है लिपट गई कड़ी बन!
पुष्ट, निरंकुश उच्छृंखल मद आज शीश के
स्वर्णांकुश के प्रति असहिष्णु अहंता गर्वित!
सोच रहा मैं—नहीं स्पष्ट देख रहा मैं
महत् युगांतर आज उपस्थित मनुज द्वार पर!—
बदल रहे मानव के सीमित पार्थिव मानस
सूक्ष्म मानसिक स्तर, आध्यात्मिक भुवन अगोचर!
जन्म रहा निर्मम मानव ईश्वर भी अब—
युग युग से जो परिचालित करता आता नित

मानव मन को लोक नियति को जीवन मन को!
बौनी स्थिति से उच्च मानवत स्थिति तक सम्प्रति
घूम रहा युग परिवर्तन का चक्र अकुण्ठित!
आज घोर जन कोलाहल के भीतर भी मैं
सुनता हूँ स्वर शब्द हीन संगीत अलक्षित—
मन के श्रवणों में जो गूँजा करता अविरत!
इस अणु उद्गम के विनाश के दारुण युग में
सृजन निरत हैं सूक्ष्म सूक्ष्मतर अमर शक्तियाँ
मानव के अंतरतम में—जिनका स्पर्शों का
अक्षय वैभव अतिक्रम कर युग के यथार्थ को
अकल्पित शोभा भुवनों में पल्लवित हो रहा
मानव की अपलक आँखों के सम्मुख प्रतिक्षण!
सूक्ष्म सृजन चल रहा नाश के स्थूल चरण धर!

कवि कपोल कल्पना नहीं—अनुभूत सत्य यह
बोध भ्रांतियों के युग का निर्भ्रांत सत्य यह,
आरोहण कर रही मनुज चेतना निरंतर
शिखरों से नव शिखरों पर अब उठती गिरती
संघर्षण करती कराहती—चिर अपराजित!
इसीलिए, मैं शांति क्रांति-संहार सृजन को
विजय पराजय प्रेम घृणा उत्थान पतन को
आशा कुंठा को युग के सुन्दर कुरूप को
बाँहों में हूँ आज समेटे—ज्यों परस्पर
पूरक एक अभिन्न मान कर,—युग विवर्त के
मंथन चीत्कारों में ध्यानावस्थित रह कर!
विस्मय क्या यदि बदल रहा आर्थिक सामाजिक
धार्मिक वैयक्तिक मानव? यदि मनुज चेतना

## यह धरती कितना देती है

मैंने छुटपन में छिपकर पैसे बोए थे
सोचा था पैसों के प्यारे पेड़ उगेंगे
रुपयों की कलदार मधुर फसलें खनकेंगी
और, फूल फल कर, मैं मोटा सेठ बनूँगा!
पर, बंजर धरती में एक न अंकुर फूटा
बंध्या मिट्टी ने न एक भी पैसा उगला—
सपने जाने कहाँ मिटे, कब धूल हो गए!
मैं हताश हो बाट जोहता रहा दिनों तक
बाल कल्पना के अपलक पाँवड़े बिछा कर!
मैं अबोध था मैंने गलत बीज बोए थे
ममता को रोपा था तृष्णा को सींचा था!

अर्धशती हहराती निकल गई है तब से!
कितने ही मधु पतझर बीत गए अनजाने
ग्रीष्म तपे वर्षा झूली शरदें मुसकाईं,
सी सी कर हेमंत कँपे, तरु झरे, खिले वन!
औ जब फिर से गाढ़ी ऊदी लालसा लिये
गहरे कजरारे बादल बरसे धरती पर,
मैंने कौतूहल वश आँगन के कोने की
गीली तह को यों ही उँगली से सहलाकर
बीज सेम के दबा दिए मिट्टी के नीचे!—
भू के अंचल में मणि माणिक बाँध दिए हों!
मैं फिर भूल गया इस छोटी सी घटना को
और बात भी क्या थी याद जिसे रखता मन!
किन्तु, एक दिन जब मैं संध्या को आँगन में

टहल रहा था—तब सहसा मैंने जो देखा
उससे हर्ष विमूढ़ हो उठा मैं विस्मय से!

देखा आँगन के कोने में कई नवागत
छोटे छोटे छाता ताने खड़े हुए हैं!
छाता कहूँ कि विजय-पताकाएँ जीवन की
या हथेलियाँ खोले थे वे नन्हीं प्यारी—
जो भी हो, वे हरे हरे उल्लास से भरे
पंख मार कर उड़ने को उत्सुक लगते थे—
डिम्ब तोड़ कर निकले चिड़ियों के बच्चों-से!
निर्निमेष क्षण भर मैं उनको रहा देखता—
सहसा मुझे स्मरण हो आया—कुछ दिन पहले
बीज सेम के रोपे थे मैंने आँगन में
और उन्हीं से बौने पौधों की यह पलटन
मेरी आँखों के सम्मुख अब खड़ी गर्व से
नन्हें नाटे पैर पटक बढ़ती जाती है!

तब से उनको देखता रहा—धीरे धीरे
अनगिनती पत्तों से लद भर गई झाड़ियाँ,
हरे भरे टँग गए कई मखमली चँदोवे!
बेलें फैल गईं बल खा आँगन में लहरा—
और सहारा लेकर बाड़े की टट्टी का
हरे हरे सौ झरने फूट पड़े ऊपर को—
मैं अवाक् रह गया वंश कैसे बढ़ता है!
छोटे तारों-से छितरे, फूलों के छींटे
झागों से लिपटे लहरी श्यामल लतरों पर
सुन्दर लगते थे मावस के हँसमुख नभ से
चोटी के मोती-से आँचल के बूटों से!

एस सी देसाई

ओह समय पर उनमें कितनी फलियाँ फूटीं!
कितनी सारी फलियाँ कितनी प्यारी फलियाँ—
पतली चौड़ी फलियाँ! उफ़, उनकी क्या गिनती!
लम्बी लम्बी अंगुलियों-सी नन्हीं नन्हीं
तलवारों-सी पन्ने के प्यारे हारों-सी
झूठ न समझें चन्द्र-कलाओं-सी नित बढ़तीं
सच्चे मोती की लड़ियों-सी ढेर ढेर खिल
झुंड झुंड झिलमिल कर कचपचिया तारों-सी!
आः, इतनी फलियाँ टूटीं जाड़ों भर खाईं
सुबह शाम वे घर घर पकीं पड़ोस पास के
जाने अनजाने सब लोगों में बँटवाईं,
बन्धु बान्धवों मित्रों अभ्यागत मँगतों ने
जी भर भर दिन रात मुहल्ले भर ने खाईं—
कितनी सारी फलियाँ कितनी प्यारी फलियाँ!

यह धरती कितना देती है! धरती माता
कितना देती है अपने प्यारे पुत्रों को!
नहीं, समझ पाया था मैं उसके महत्व को—
बचपन में छिः, स्वार्थ लोभ वश पैसे बोकर!
रत्न प्रसविनी है वसुधा अब समझ सका हूँ!

इसमें सच्ची समता के दाने बोने हैं,
इसमें जन की क्षमता के दाने बोने हैं,
इसमें मानव-ममता के दाने बोने हैं
जिससे उगल सके फिर धूल सुनहली फसलें
मानवता की—जीवन श्रम से हँसें दिशाएँ!—
हम जैसा बोएँगे वैसा ही पाएँगे।

(१९५९)

